दो०—गुन षट मोतिन के कहै, कुंभ सुतनि भ्रात।
तिन ढिग राखहि ना भलौ, शास्त्र रीति यह बात ॥ ७७ ॥

सो०—तारक ज्योति समान, याकौ ज्योति प्रकाश पुनि।
प्रथम एह गुन जान, गुण गनती कर लेत हो ॥ ७८
भारी तोल जु होइ, यह गुन जानहु दूसरो।
चिकनाई लै सोइ, गुन जानहु तुम तीसरो ॥ ७९
गात वड़ो गुन जानि, चौथौ मुनि वानी कहै।
गुन पंचम यह गंनि, वर्त्तुलता छठओ विमल ॥ ८० ॥

इन छहौं गुन संयुक्त मोती अंग धर्‌यौ कौन गुन करै सो कहतु हैं।

चौ०—सब मुनि पूछति है रिषिराय, दोषहीन मोती जो पाय।
राखैं निज तनि जो ठहराय, फल ताकौ कहौं मैं जु बनाय ॥८१॥

मुनि अगस्ति कहतु है,

सुनो मुनिश्वर रत्न के जान यह विध मोतिन करहु वयान।
नव दुषन विन गुन छह संगि, छाया तीन सहित तन रंगि ॥८२॥

छाया तीन सौ कहतु हैं—

छाया सेत रु मधु कै वांनि, अरु पीयरी यह तीनौ जांनि।
यह सब ही गुन मोती धरै, जात पाप ताके खरे ॥ ८३ ॥
और वर्ण मोति ना भलौ, राखत दुख उपजत एकलौ।
अब उतम आकर को भयो, भारी चिकनौ वर्ण ही नयौ ॥ ८४ ॥
तीन मुकता कौ मोल जु सुनौ, गुंज तीन ते लै करि गिणौ।
तीन गुनौं यह भांतिनि मोल.. पंचासह ५० चौ गुंजा तोल॥ ८५ ॥

मोल चोरासी चिरमी पाच, छह गुज तोले मूल जु साच।
सात गुज द्वै सत पुनि चारि, आठ गुज चौ सत वर धारि ॥८६॥
नव गुजा सत सातज लहे, अठयासी ऊपरि मुनि कहै।
दसे सहस एक अठसठि बाढ, मुनि अगस्ति कहै यह विधि पाठ॥
गुज ग्यारह याकौ तोल, चौदहसै अठयासी मोल।
द्वादश गुजहि सै बाईस, साच कहत मत मानहु रीश ॥८८॥
सहस दोय सत सातरु साठि, तेरह गुंज मोल मुख पाठि।
चउदह गुंज मोल लहे तीन, सहस च्यारि सै ऊपरि लीन ॥८६॥
पनरह रत्ती सहस पट मान, छ सौ बिहुत्तरि[1] मोल बिग्यान।
इत तै तोल अधिक जो वढे, ताकौ मोल सुनौ यौ वढै ॥६०॥

अथ परिभाषा कहतु है—

दो०—मंजाडी सुनि तीन सम, मासा कहतु मुनीश।
च्यार माप तै मान भनि, तोल मान निस दीस ॥६१॥
साण दोय कलज कहि, मुनि अगस्त मुख वाच।
दूपक दश तै निष्क मुनि, सोइ टका साच ॥६२॥
कहत कलजउ ताहि सों, ताल पदहि पुनि साख।
मासा द्वय तै आन कुछ, मै जाडी मुनि भाख ॥६३॥
मुनि मजाडी तीन कौ, दोई दोइ करि खण्ड।
वाके पंच समान गिनि, मास मान कौ पिंड ॥६४॥
मंजाडी पुनि मजुगिन, जो मुगता इक गुंज।
आठ सात[2] ताकौ कहौ, मोल देहु मति पुज ॥६५॥

१—बिहुतरी, २—ताल।

चौ०—जो मुगता तन्दुल अठमान[1]; ताकौ मोल कलंज प्रमान।
तापर चढ़त सात अधिकात, बारह गुंज छवै कहि भ्रांति ॥९६
चढ़त तौल चावल बाईस, सोलह गुन एक सत अठईस।
पुनि छतीस चावल तिहि तोल, जुग पचीस द्वे सत २२५ तिहिमो
यह विधि पनरह रति प्रमान, चढ़त कह्यौ मुनिवच अनुमांन।
त्रिक-त्रिक वढ़त त्रिगुनौं, हीन होत घट-घट मनौं ॥९८॥

दो०—तीस गुंज ऊपर चढ़त, तीन चौगुनौ मोलि।
गुंजा आठ तीसह अधिक, पंच गिनौं गुन बोल॥ ९९ ॥
एक लछ सत सहस, इक सतहतरि वाढ़।
परम मोलि रिसि कटत इह, यातै[2] अधिक अनाढ़ ॥२००॥
पुनि पुरान पुरुपनि कह्यौ, ताको मत मनि आनि।
तोल विचारु मोल संग, कहौ जु मो मति मानि ॥ १ ॥
सरपव आठ सुसेतलौ, ता सम तन्दुल एक।
गर्भपाक तिहि नाम धरि, साढी कहौ विवेक॥ २ ॥
तिहि च्यारिनि मानि गिनि, करि ल्यौ गुंजा मानि।
ता सौ मोतिन मोल को, होत सयान वयान ॥३॥
पुनि सीपनि मोतिन भयो, होइ सुवृत सुतेज।
प्रभावंत अरु रूचि विमल, तोल गुंज भरि लेज ॥४॥

सो०—ताको मोल पचीस, वीस कही मुनि ईस ने।
यामै कहा जग रीस[3], रतन परीछक कहतु है ॥५॥

---

१—अद्ध, २—आने, ३—ईस।

अथ गौजर देशानुसारेण मोती को मोल कथन —

दो० पानी चौदह ववकों, भाग लेहु चौबीस।
ताहि मानि मोलजु कह्यो, यह गूजर अवनीश ॥७५॥

अथ मोल करत द्रव्य की संज्ञा कथन—

दो० विग्रह तुग पुरान पुनि, कहत मोई अत्र दक्ष।
मुद्रा ताहि को कहतु, युग-युग फिरत प्रतक्ष ॥७६॥
निग्रह तुग जु तोससे, होत एक दिनार सो।
सुवरन अरू रूप्य तजि, तावा की सी वारि ॥७७॥
वाकी सज्ञा रुप्य धरि, ता तेरह परमान।
वरण कह्यौ पुनि सिक्क यह, कहौ लहौ गुरु ग्यान ॥७८॥
अपने अपने देश को, करो मोल व्यवहार।
शास्त्र सिद्ध हम हौ कहौ, या कौ अवन विचार ॥७९॥

॥ इति द्वितीयो वर्ग ॥

---

## अथ माणिक्य व्यवहारो भिधीयते

दो० अलख रूप आनन्द मय, अमल ज्योति परगास।
याहि के सुमरिन सधै, सकल काज सुप वास ॥१॥
तीन लोक सुख वास को, इन्द्रहि हन्यो जु दैत्य।
वलि नामा ताको रुधिर, लीयौ आप आदित्य ॥२॥
रुधिर लेइ भू मध्य तिहि, ठयौ एक तसु ठौर।
दसमुख भय लेसै लखी, की ई आकर यह दौर ॥३॥

कौन ठोर ठ्यो सो कहतु है—

चौ०—सिंहल देश देशनि महिसार, अवण गंग तेहि मध्य उदार।
तहां रक्त ताकौ तिहि ठयो, वाको कौतुक इहि विधि भयौ ॥४॥
दुहु कंठ तहा होत प्रकाश, जैसे करत खद्योत विनास।
जल महि झलकति पावक रूप, इहि विधि दीसत सदा सरुप ॥५॥
पद्मराग मणि सुन्दर वन्यौ, ताकौ भेदु त्रिविधि करि सुन्यौ।
प्रथम सुगन्धिक १ अरू कुडविंद २, पद्मराग ३ तीनों यह छन्द ॥६॥
तीनों उतपति एकहि ठांउ, वरण भेद सिंगिरि के नाउ।
जोगन कौ समुझन कै हेंत, मुनि अगस्ति भेदहि कहि देत ॥ ७ ॥
दोहा—सुनौ मुनी मुनी कहतु है, उतपति आगर जानि।
गुन सरूप मोलजु सुन्यौ, पाँचौ कहो जु ठाँन ॥ ८ ॥

चौपाई—पद्मराग उतपति यह कही, मणि के आगर सुनि जु लही।
एक एक छाया मनि आणि, भिन्न भिन्न करि कहौ वखानि ॥ ९ ॥
सिंहल देश हि आगर एक, डाहल दूजौ कह्यौ विवेक।
रंध्र देश तीसरे वखानी, तुंवर कहियतु चौथी खानि ॥ १० ॥
ताके ढिग मलयाचल देखि, च्यारि खानि कही आगम लेखि।
अवै सवै जन जानत ऐह, ताकौ चिन्ह चीनि गुन गेह ॥ ११ ॥
पद्मराग सिंहल को वन्यौ, लाली लीयई निपट यह सून्यौ।
डाहल को कछु पीयरी मास, तांवा वरण अन्ध्र मणि हास ॥ १२ ॥
हरी कांतो तूंवर मुनि सुनी, आगर चीन्ह लेहु इह गुनी।
सिंहल को उत्तम ठहराय, करपुर मध्यम कहौ बनाय ॥ १३ ॥

दोहा—रन्त्र देश माणिक अधम, तुवर कहे तस ज्ञान।
अधमाधम गुनहीन यह, नाम हि रतन कहाय॥ १४॥

आगे इनके गुन दोष मोल कथन —

सो०—तीन वरग के आठ, दोषरू सोलह गुन कहे।
मोल करन को ठाठ, तीस भाँति गुरू वचन तै॥ १५॥
पदमराग मणि नाम, पुनि सुगन्ध कुरुविन्द दुइ।
वाछित पूरन काम, आठों दोष विचार लें॥ १६॥
प्रथम दोष बिछाय, द्विपद कहौ पुनि दूसरौ।
भिन्न जु तृतीय कहाय, कर्कर चौथो जानीये॥ १७॥
पचम लसुनिये दोप कोमल छठउ देखियइ।
सप्तम जडता दोप, अष्टम धूम्र बनाय कहो॥ १८॥

प्रथम बिछाय दोष कौ रूप कथन —

दोहा—छाया तीन हू जाति की, मिलत परम्पर देखि।
तासि कही तुम ठानियौ, दोष बिछाय विशेषि॥ १८॥
सुनि कुरुविंद सुगंधितै, पदमराग गुन वाधि।
छाया हीन न होय त्यव, धरत करत धन आढ॥ १६॥
याकौ राखि पाइ नर, नर होवत नरराज।
अगिन डर भागे फिरत, करत कौरी व राज॥ २०॥

चौ०—तिहा वरग महि धरत छवि छाँय, ता मुख पंकज करत बिछाय।
देश त्याग घर कौ है त्याग, यह राखन को कहौ कहा लाग॥

द्विपद दोष कथन —

चौ०—जसो होवत मन ई पाय, ता मम लक्षन जहाँ ठहराय।
द्विपद दोष याकौ करि लेहु, ताकौ लेन कछु जिन देहु॥ २२॥

इनके ढिग राखे दुःख होइ, भंग होत रण माझिहि जोइ।
पतन अचानक जानहुँ भई, याकौ कोउ न राखत दई॥ २३॥

अब भिन्न दोष कहतु है :—

करतै परतै भंग जु लहै, भंग दोष ताही सौं कहै।
रतन परीछक ताहि न धरै, धरै ताहि फल ऐसो करे॥२४॥
सो नर मूरख अरू मतिहीन, दुःखी होत मुख बोलत दीन।
कहै अगस्ती मुनि मोरी वानि, ताकौ राखत एती हानि॥२५॥
पुत्र नास पुनि त्रिया वियोग, नारि धरत विधवा फल योग।
वंश छेद करै रोग विकार, ए सिगरे भिन्नन परकार॥२६॥
भिन्न दोष मानक जो पायौ, बिना द्रव्य तौउ करि लायौ।
करत न सुख मन रहत उदास, या कारन कहा इनकी आस॥२७॥

अब कंकर दोष कहतु हैं—

याके गर्भित कंकर रूप, कंकर ताकौ कहत सरूप।
कंकर दोष मुनीसर वानि, तिनकौ फल सुनि राखि न जानि॥२८॥
जाके तन संकर गत दोष, ता तीनि आठ हौं गुन पोप।
ता कारण फल इनको दुष्ट, जानि तजत नर जो ह्वै शिष्ट॥२९॥
पुत्र बन्धु पशु मित्रजु होइ, आश्रित जन-धन मनइ कोइ।
कष्ट मगन सबहिन कौ करि, ता कारन इनि कोऊ न धरै॥३०॥

अथ लसनु दोष कहतु है—

लहसुन कुलीयन के अनुहारि, यामै बिन्दु परयौ मध्य धारि।
फल अशोक सम ताकौ रङ्ग, लसुन दोप ता मानिक संग॥३१॥

अथवा मधु सम वर्ण जु लीजई, निन्दु पख्यौ ता माणिक कीजई।
याहु लहसुन दोप मुनि कहै, पचम दोप सुनै सोइ लहै ॥३२॥
याकौ फल नहीं औगुन रुप, नाम दोप को सहत सरूप।
आगे छठउ दोप दिखाय, सन भूतन सौ कहत बनाय ॥३३॥
कोमल दोप कहतु हैं मुनि, कोमलता ताकी बहु सुनी।
घसे चमत ज्यु घासे और, कोमल दोप ठहरान मरोर ॥३४॥

कोमल दोप परीक्षा कहतु है—

जा माणिक कौ घसे बनाय, चूरण काठ करज सुकाइ।
तातें तोल घटै नहीं रती, यहै भांति कोमलता छती ॥३५॥
कोमल दोप भांति कही तीन, यामइ कहीयइ भेद न मीन।
वर्ण भेद तें जानहु भेद, तामे कछुयन उपजत खेद ॥३६॥
प्रथम अशोक समो है रग, ता कौमल कौ राखि प्रसग।
प्रबल तापरू भोग विलास, सधे सधे पूरन मन आस ॥३७॥
पुनि जो मधु के रङ्गनि वर्न्यौ, सो लछमी दाता हम सुन्यौ।
जाकौ रङ्ग वेरनि के मानि, ताकौ फल सुन्दर नहीं जानि ॥३८॥

सप्तम दोप कथन—

सो०—जिहि माणक को रंग, वद्ध होइ परकास दिनु।
जडता ताके सग, लहीइ कहीइ दोप इह ॥३९॥
याकौ राखि नाहि सुख, होवत कबहु कछु।
अपकीरति जग माहि, बाढि काढि कोई न गुन ॥४०॥

धूम्र दोष मुनिराज, कहत आठमौ धूम्र सम।
सिंहल बन्यौ अकाज, राखत मतिहानी करै ॥४१॥

निर्दोष मणि धरै ते फल कहतु है—

कवित्त—कहत अगस्ति मुनीश ईश सब दिन कौ सांची।
पदमराग शुचि राग धरत चिकनाईत काची॥
सुंदर ताकौ रूप सूर उगत छवि ओपैं।
जो नर धरत सग्यान आन तसु कोऊ न लोपैं।
पहिरतै अंग आणंद अति गो भू कन्या दान फल।
पुन्य होत यग्यन[1] कीय सोइ मानिक राखत अमल ॥४२॥

आगे सोरह भांति की छाया कहतु है—

कवित्त—प्रथम कमल पुनि लोद, फूल फूलतनि झांई।
लाखा रस बन्धुक बिल, कचोलन ठहराई।
इन्द्रगोपनि की वानि जानि केसर रस चखि।
पिकलोचन रु चकोर, नेत्र समौ लखि॥
चीरमीअ आध सिन्दूर सम, पुनि कसुंभ दास्यौ हसत।
विकसत फूल सिवल[2] समी, इह सोरह छाया कहत ॥४३॥

दो०—पदमराग १ करूविन्द, सौगन्धिक तीनौ मिली।
सोरह छाय अमन्द, मुनि अगस्ति मुख तै लही ॥४४॥
पुनि अगस्ति सुप्रसन, करत रिपीसर सब मिली।
जुदे-जुदे जग विष्नु, कहौ कौन भाँति भए ॥४५॥

१—यापनकीइ २—संवल

चौ०—अब बोले मुनिराज प्रवीन, पदमराग छाया कुन लीन।
सोरह में जोती है ताहि, सो तुम पेखु कछु बनाहि ॥४६॥
रक्त समल की छाया एक, सारस नयन चकी सुविवेक।
चरि चकोर की तीनों गिनी, विकसत दाख्यो चउथी सुनी।
पिक लोचन मम छाया मिली, इन्द्रगोप छाया बहु मिली।
भलकत रजूया कहै मुनि भूप, पदमराग सातों छवि रूप ॥४७॥
ससा रुधिर लोध्र को फूल, फूल दुपहरी चीरमी मूल।
रुचि सिन्दूर प्रगट सुनय कौफूल, लाली लीयें करुविन्द न भूल ॥४६॥
अब सौगन्धिक छाया यहै, लाल हींगलू केसर गहै।
कछुक नील छवि लाली घनी, इह सोभा सौगन्धिक बनी ॥५०॥

इनहु को मोल विचार कहतु है—

दो०—मुनि अगस्ति मुनि सौं केहत, छाया कही व मूल।
एक एक त्रिक त्रिक गिनत, नव भेदन कौ मूल ॥ ५१ ॥
काति रंग इकईस विध, तीस सबै मिलि होत।
मोल भेद विस्तार अब, करत मुनि उद्योत ॥ ५२ ॥
काति रंग उरध गति, और अधोगति जानि।
पार्श्व गती जे ज्यैं[1] मध्यम, अधम तीन यह ठानि ॥ ५३ ॥

ज्योति रग कैसे जानीयैं सो कहतु है '—

जो मनि बाहिर ठानीयइ, अगनि राशि सम ज्योति।
परै धरै ता नाम कहि, ज्योति रग सोइ होत ॥ ५४ ॥

---

१—ठो।

पुनि प्रभात रवि मुख समी, या मानिक की कांति ।
वां में दरपन ज्योति परत, झांई आप अन भ्रांति ॥ ५५ ॥
इन दुहु भ्रांति विलौकतै, ज्योति रंग ठहरान ।
पुनि आगे सब जाति सुनि, कहत मांनि मन आंनि ॥ ५६ ॥
रतनपरीछा जान नर, पद्मराग ले रत्न ।
कै विसवा कौ रंग यह, जांनि लेहू करि यत्न ॥ ५७ ॥
पाछै मोल विचार कहि, सोऊ लहै नृप मान ।
अविचारै लघुता घनी, बनी ठनी विनु ग्यान ॥ ५८ ॥
ता कारन इक मुकर ले, धरीइ दिनकर देखि ।
ता पर सरसौ सेत रूचि, ताकी पंकति लेखि ॥ ५९ ॥
ता पर गुंजा एक कौ, माणिक राखहु बीच ।
जब एकहि पिंडजु वन्यौ, यब तिर[२] हुग कहा वीच[३] ॥ ६० ॥
ताहि बाल रवि किरन तै, परत ज्योति रवि रूप ।
जेते सिरसौ गिनि कहौ, ते ते विसे सरूप ॥ ६१ ॥
सो०—ता माणिक की जाति, जाने चाहौ चतुर नर ।
तासौं एसी भांति, राखि देखि ठहराय कहि ॥ ६२ ॥
एक ही छत्री ब्रह्म द्वय, तिहौ वेस गिन मीत ।
च्यारौ शुद्र सराहीयै, पांचौ विपय प्रतीति ॥ ६३ ॥
ग्रंथांतर से कहत है, मुनि मत बोल प्रमान ।
सुनहु घर नर साधि कै, देहु लेहु गुरु ग्यान ॥ ६४ ॥

---

२—तिरस्कृग । ३—पीच ।

जौ मानिक है एक, चिहुं ओर अरु ऊरध दल।
ता कौ कीयइ विवेक, द्वै सत गिन लीजीयइ ॥ ६५ ॥
पद्मराग यह मोल, कुरुविंदी कह्यौ ऊनगिनि।
चौथे भागन भूलि, अर्द्ध सुगंधिक ठानि ॥ ६६ ॥
उरध मध्य अह हीन गिन, लेखा भांति भली।
द्वै सत दस नही हीन, सत पंचोतरि साठि पुनि ॥ ६७ ॥
हीन कहत मुनि केइ, सत्तहतरि अपनी उकति।
तासो जानत तेइ, हमे सिद्ध वच मन्यता ॥ ६८ ॥
इक यव हीते एक, वढत आठ प्रमान लै।
दुगन दुगन सुविवेक, मोल वढत मुनि वचन यहै ॥ ६९ ॥
सौगंधिक मति भेद, उरध गुनी होवै कही।
आठ गुनो कहै वेद, मोल लेहि मुनि वचन सौं ॥ ७० ॥
मध्य गुनी मनि दाम, सतहत्तरि सत पाच मिलि।
देन लेन यह ठाम, मुनि वच मोल हीयइ धरौ ॥ ७१ ॥
ज्यु ज्यु न होवे घाट, त्यौ त्यौ सत आधा घटत।
यह मनि मोल न घाट, मुनि वाध्यौ मन माहि धरि ॥ ७२ ॥
एक वरण के मानि, मात्रा पुनि सरमत यहै।
ता घटतै घटि वानि, वढै वढत मोल ज सरस ॥ ७३ ॥
दो०—एक सरसौ जो वढत, या मानिक छवि ताहि।
मोल वढत घटतै घटत, इह मुनि मुख ठहराहि ॥ ७४ ॥
पुनि कुरुविंद सुगध की, जे छवी ऊनी होइ।
एक सरसौ द्वै सत घटत, जानत आनत कोइ ॥ ७५ ॥

सो०—या मानिक कौ तोल, अधिक होइ रुचि छीनता।
ता मानिक को मोल, अधिकाधिक ठहराइयै ॥ ७६ ॥
दो०—रतन जान केते कहत, जंबूद्वीप न मांझ।
कोरि छत्रीस उगणईस लछि, चौदह सहस ज सांझि ॥७७॥
च्यारौ युग आगर इतें, होत कहत मुनिराज।
कूर सांच वे ई लहत, के जानत महाराज ॥ ७९ ॥
उपजत सिंहलद्वीप कौ, लछन युत सुभ गात।
भनक भली आगर यही, पद्मराग ठहरात ॥ ८० ॥
या कौ भाग जु छठउ, रंध्र देशि मनि जाणि।
अरु उंवर कोऊनगिनि, यौं है सिंहल खानि ॥ ८१ ॥
तातै भागजु तीसरें, कल पुर भयो जु ऊन।
महा मुनीसर वच विनां, कहि नर जानत कौन ॥ ८२ ॥
जा मानिक की वहुत रुचि, ताकौ मोल जु वाढ।
ज्योतिवंत लछन रहित, हीन मोल कहौं बाढ ॥ ८३ ॥
आगर उत्तम को वन्यौ, होइ जो लछन हीन।
तोल वाढ मोल जु वढत, कहत न हूजै दीन ॥ ८४ ॥
हरूओ अरु कुंअरौजन हो, गहत न कोऊ आहि।
ज्यौं ज्यौं भारी देखीयै, सौ सौ लीजै ताहि ॥८५॥
हीरो हरुउ त्यौं भलो, पद्मराग गरुआत।
यह लेनौ देनौ अधिक, मोल हरख उपजात ॥८६॥
देखत मानिक काहू कौ, उपजत कछु सन्देह।
सहज तथा कृत्रिम वन्यौ, ताहि परीक्षा एह ॥८७॥

घरी [1] दुईक करि एक पुनि, घसै जु होई असुद्ध।
इहि भाँति करि पारिखौ, घन दे लें अविरुद्ध ॥८८॥
पद्मराग अरु नील मनि, घसत वज्र ते होउ।
उरे शस्त्र न घासीयई, घसत विगारत सोई ॥८६॥
इहि अधिकार विचित्र हुय, पद्मराग मनि मानि।
अब आगै विस्तार सुनौ, नील मणी गुरु ग्यान ॥६०॥

इति तृतीयो वर्ग—

प्रणव नमत पातक गए, भई सकल सुख रिद्धि।
इह सानिधि कहु नीलमनि, विवरण ताकी सिद्धि ॥१॥
चौ० वलि नामा दानव कहि मुनी, इन्द्रहि हन्यौ वन्यौ इह गुनी।
दाँत आस्ति लोहू दश दिसा, गए भए लोचन कहा वसा ॥२॥
इन लोचन तौ आगर भयौ, इन्द्रनील मनि नाम जु ठयौ।
सिंहल देश नील भलि वनी, मानहु देव गंग सम गिनी ॥३॥
ताके तीर नेत्र तहा ठए, इन्द्रनील अति सुन्दर भए।
कछु कलिंग उतपति तूँ जानि, आगर अधम रह्यौ मुनि वानि ॥४॥
सिंहलद्वीप भयौ जो नील, तीन लोक परिसिद्ध न ढील।
जेउ कहियत नील कलिंग, तेई नाम धरत धरि लिंग ॥५॥
कलिंग देपि यह होत सदोप, इन संग्रह कौ धरहो न पोप।
मनुज लोक माहि आगर दोय, चारि जाति यामे मुनि होई ॥६॥
सेत नील छवि जाकी वनी, ताकी ब्राह्मण जाति सुनी।
रक्तनील छाया तनि लीयउ, ताकौ छत्री कहि करि दीनीयई ॥७॥

१—घडी

पीयरी प्रभा वैस गिनि लेहु, कारी नीली सूद्रक देहु।
इह भाँति वर्ण जु जानीयइ, ताके लछन मन आनीयइ ॥८॥
धेनु नयन सम याकी भास, अरु सेनन चखि होत प्रकाश।
यह दोऊ गिनी इनही भले, रीपि केई यु'ही कहि मिले ॥६॥

अथ नील मनि के दोष गुण छाया कथन—

दो०—दोप छहै गुन चारि सुनि, पुनि छाया दश एक।
सोरह भेद जु मोल के, ताकौ कहुँ विवेक ॥१०॥

अडिल्ल—प्रथम दोप आकाश पटलछाया लीजयइ।
दूजै कर्वुर दोष पोप जान हो हीई।
पुनि तृतीय यह दोष रेख करि होत है।
चौथे भंग जु दोष रत्न विन्दु यु' कहै ॥११॥
पंचै मिटे या दोप मध्य गत याहि कै।
पष्टम मध्य गत होहि पापाण जु ताहि कै।
अब इन दोपन होई फलाफल जौ कहूं॥
जैसे कहे मुनिराज तिहि विधि हुं लहुं॥ १२ ॥
अभ्र छाया दोष मणी लै जे धरै।
नर नारी मध्य कोल ताहि वंसु छय करै॥
ता पर उलकापात अचानक देखीयै।
प्रथम दोष फल एह मुनीवच लेखीयै॥ १३ ॥
कहत कवरा दोप दूसरो ताही कौ।
फल जानौ तुम मित्र व्याधि भय वाहि कौ॥

दुग्ध उदधि नर जात वेद जो कंहु मिलै।
तऊ न ता तन रोग योग किहि विधि टलै ॥ १४ ॥
दोष तीसरौ रेख मध्यगत आखीइ।
फल ताकौ यह होय हीए महि राखीइ ॥
या नर के कर मध्य रहै इह सुन्दरी।
ता तनि पीरा होय सुनहौ तुम सुँदरी ॥ १५ ॥
पुनि तिहि वाच वयाल भयाकुल जे नखी।
द्रष्टी जीप है जेइ तेइ करें नर कौ भखी।
दोष एह सुनि कानि मानि गुरु वाच कौ।
तजो नील मणि[1] एह देह सुख साच कौ ॥ १६ ॥
इन्द्रनील मनि जेइ धरै गुन भंग कौ।
अलप जोर लहै भग सोई नहीं संग कौ ॥
मिथा विभूषण जानि आनि अगनि धरै।
विधवा होई विग्यान नाहि निह्चै मरै ॥ १७ ॥
कहिके चौथो दोष सुनौ अब पाच वों।
इन्द्र नील के मध्यमिहि सुनि पाचवो।
ताकौ राखत अग पीर होइ मास तै ॥
रोम रोम गिनि लेहु देहु किहि पास तै ॥ १८ ॥
नील मध्य पाषान दोष छठ सुन्यौ।
याकौ फल रिषि राय कह्यो त्योंही घुन्यौ ॥
भंग होइ रण माझि वाझि वानी लही।
लागै मस्तक घाउ दाउ दुरजन लही ॥ १९ ॥

इह बहु दोष कौ फल भयौ। आगै च्यारौ गुन कथन :—

दो०—कहै अगस्ति मुनि सबन कौ, सुन हौ गुनी गुन एह।
च्यारौ चरचा करि कहुं, मन थिर सुनि हौ तेह ॥ २० ॥
( पहिलै भारी [1] दूसरै चिकनाई तिन हौ गुनी गुन एह।
च्यारौ चरचा करि कहुँ, मन थिर सुनिहौ तेह ॥ २१ ॥
पहिलै भारी दूसरै, चिकनाइ तिन जानि।
ज्योति भलीउ इह तीसरौ, चौथे रंजक मानि ॥ २२ ॥
सेत वस्तु ऊपरि धरै, अपनी छाया ताहि।
देत करत निज रंग कौ, रंजक कहीइ वाहि ॥ २३ ॥
फिरि बौलै मुनिराज सौ, रिषि सवै गुन एह।
आगै छाया सुनन कौ, लागै निहचै तेह ॥ २४ ॥
गुन छाया के योग तै, होत मोल परकास।
तातै कहत अगस्ति मुनि, सुनहो ताहि प्रभुदास ॥ २५ ॥

छप्पय—प्रथम मोर पर रूप[1] द्वतीय नारायन रंगह[2]।
तृतीय नील सम छाय[3] कपूर वल्ली फल संग्रह[4] ॥
अरसी फूल जु पांच[5] कंठ कोकिल[6] छठउ गिनि।
भमर पछ सम सात[7] सरस फूल न अठउ मनि ॥
कमल नील नव कीर गिन हौ दशइ शुक कंठहि समी ॥
ग्यारह ही धेन नयन सरिस मन भ्रम राखौ ह्वै भ्रमी,॥ २६ ॥

चो०—ए एग्यारह छाया रूप, करत परीछा पहिरन भूप।
छाया देखि करत जौ मूल, ताकौ कछुय न होवत भूल ॥ २७

दो०—पिंड प्रकाश रु दोष गुन, लछन ए सब चीन्ह।
करहौ मोल तुम रतनविद, होवत मन न मलीन ॥ २८ ॥
और परिपो करन कौ, गो भैंसन पय लेहि।
राति रहै पुनि काढि तिहि, देखहु पय दाग देइ ॥ २९ ॥
जो पय नीली छबि धरै, तो कहीइ मणी नील।
ऐसे परीछक रतन कौ, कबहु न कीजै ढील ॥ ३० ॥
शास्त्रहि मो सुन्दर कहत, इन्द्रनील मनि ईश।
चद्र रेख या मध्यगत, सो कहि बिसे-जु बीस ॥ ३१ ॥
जो रजक आगे रह्यौ, औरन को रग सोइ।
अपनौ रग आग करै, बहुत मोल यौं होइ ॥ ३२ ॥

मोल कथन

चौ० इन्द्रनील यवमान ज होई, पिण्ड प्रकाश बन्यौ गुन जोई।
ताको मोल अधिक कीजीयै, दोष रहित निहचै लीजीयै ॥३३॥
पिंड काति ताकी मनि माणि, मोल अधिक उनौ मतिमानि।
पुनि इह पारस रजक कह्यौ, एक पछ रग है कहिठयौ ॥३४॥

दो०—पार्श्व रग तासौ कहौ, निकट ठई जो वस्तु।
एक पछरगहि धरै, सुनि[१] मुनि कहत अगस्त ॥३५॥
ताकौ मोल जु पंच शत, रतन शास्त्र मग देखि।
यव पिंडन ठहराय कहौ, गुनन बन्यौ तिहिलेखि ॥३६॥
जब आठन कौ नील मनि, चौसठ सहस प्रमान।
लहत द्रव्य उतकृष्ट गति, यातैं अधिक न आन ॥३७॥

१—मन

रतन जात जु कहत यह, देशाकाल गति बूझि।
कही पमुख बातहिं ससी, लहीयइ सुधियन सूझि ॥३८॥
कह्यौ मोल विस्तार यह, कहत रत्नविद लोग।
बाल वृद्धि पुनि भेद युत, कहै लहैं सुख योग ॥३६॥

प्रथम बालस्वरूप कथन—

हिम सीच्यौ दिन आदि, फूल ज्यौं फूलत नयौ।
आरसी खेतन मध्य, महामुनि यौं कह्यौ॥
बाल कहति तिहि नाम, धाम बहु रूप कौ।
कहत कहा नर कौई, ज्यु मेंडक कूप कौ ॥४०॥

त्यौहि फूल अमोल बन्यौ अरसीन कौ।
मध्य समे रूचि छीन भयो तिहि दीन कौ।
कारीय रूषी ज्योति भई दई दे दई।
याहिन कौ कहै वृद्ध, मुनि मनियु भई ॥४१॥

पुनि इक अरसी फूल सीत जल सीचतै।
रवि डूबति तिहि काल बन्यौ तिहि बीचतै॥
ज्यौं जल परि सेवार रंग तिहि भांति कौ।
सो परिपक्व कहावई रहा इन भाँति कौ ॥४२॥

भाँति भाँति बहु रङ्ग पृथ्वी मांहे जांनीयै।
होत पखांन अनेक परीछा ठानीयइ॥
नीलमणी निरदोष धरै जो अंग सौ।
ता घरि लछ भराय कहै मुनि रङ्ग सौ ॥४३॥

आयु वृद्धि आरोग्य प्रताप सदा वढै।
पुत्र पौत्र वहु मित्र महा यश करि वढ॥
ताहि सनीचर दोप न होइ सदा सुख सो रहै।
इह विधि कुंभ मुनीश नीलमनि गुन कहै॥४४॥

चतुर्थो वर्ग—

अथ मरकत व्यवहारो निरूप्यते—

दो—प्रणव नमूँ सव गुन मयी, यामे पाचहो रूप।
याहि के सुमरिन सधे, पावत सिद्ध स्वरूप॥१॥
सव मुनि मिलि पूछत मुनी, कुंभ भूत गुरु ग्यान।
मरकत मनि के भेद तुम, कहौ वनाय वखान॥२॥
कहत अगस्ति सुनौ सवै, मरकत मन की वात।
वलि अंगन तै इह भई, सवै रत्न की जाति॥३॥
वलि, मासन पेसी परत, धर वासुकी नाग।
अति उद्धक निज गेह प्रति, गरूड़ दगनि हूय लाग॥४॥
देखि गरुड तिहि लेन मनि, कीयौ भयौ भयभीत।
पर्‍यौ वासुकी वदन तै, धारा मध्य यह रीत॥५॥
विपम ठौर दुरगम दुघर, पर्‍यौ विथुरि सव ठाउ।
म्लेच्छ देश जलनिधि निकट, पीट पहारनि दाउ॥६॥
धरणीधर नामा सु गिरी, महा आगर भयौ जानि।
मरकत मनि अरकत तहा, महामुनी वानि॥७॥

चौ०—भाग्यवन्त देखत यह मनी, महारत्न गुरु वानी सुनी।
अल्प भाग्य देखत हौ[1] कैसे, देखत जाकौ होयरौ हसे ॥८॥
सपत दोष गुन पांच जु वनै, छाया आठौ काननि सुने।
बारह भाँति मोलनि की गिन्यौ, याकौ व्योरो आगे सुनो ॥९॥

अथ दोष कथन—

दो०—रूखन १ फूटन २ दूसरौ, तीजौ मध्य पषांन।
कंकर मलिन रु जठर फुनि, सिथल सात यह मान ॥१०॥

फल कथन—

रूखो राखत पास कहा फल अंग की।
व्याधि एक शत आठ उठत न संग की॥
भंग होत छन माहि ताहि फूटक कहौ।
ताहि धरे सिर घाउ खडग कौ तिहि भयौ॥ ११ ॥
पन्नो दोष पषान समान ह्वै।
ताकौ फल निज वंध वैर मुनि जन चवै॥
मिलिन दोष जिहि गात भ्रात बालै लहै।
अंध वधिर फल जांनि मांनि करि को ग्रहै॥ १२ ॥
कंकर दोष विचित्र त्र[2] फल विधवता।
पुत्र मरण अध होइ कोइ नही षता॥
पन्नो जाठर दोष जरावै भूपना।
सिंह सरप भय जानि ताहि क्यौ राखना॥ १३ ॥

---

१—देखत कहो कैसे २ त्रस फल

मिह लख पुनि होइ पाहि मुनि मरकन।
राखै कोट ताहि जीत ना किरि किंतं॥
कह्यौ सातहां दोष मुनी मुख वाचंत।
फल धरि हियरा माहि गहौ गुन साच ते॥ १४॥

दो०—प्रथम स्वच्छता गुरू यतन, स्निग्धह अरु गुरू पिंड।
हरित[1] तनू रजक पनौ, सप्तम[2] कांति अखण्ड॥ १५॥

यह गुन को विस्तारकथन —

चौ०—नील कमल दल उपरि ठयौ, दीसत स्वच्छ नीरकन भयो।
ऐसे निर्मलता जहाँ होइ, स्वच्छ गुनी पन्नौ कहौ सोई॥ १६॥
गुन भारी जानहु तिहि तोल, अधिक जान ठहरावत मोल।
चिकनाई यातें तनि बनी, गुन चिकनाई कहीय ठनी॥ १७॥
पिंड बडौ गुन चौथौ कह्यौ, हरि तन गुन पंचम लहौ।
रञ्जक गुन कौ यहै विचार, ले पन्नौं करि धरि निरधारि॥ १८॥
धरत सूर सनमुख सब लोक, तन छाया ना रङ्ग विलोक।
याकी कांति बनी बहु भली, कांति रत्न गुन सातों मिली॥१९॥
आगे छाया आठ प्रकार, सुन हो मित्र कहुँ ताहि विचार॥
ताको अति उत्तम जानिये, द्रव्य देइ निज घर आनियै॥ २०॥
प्रथम कही सुक पच्छ समान, वंश पत्र सम दूजी जान।
तीजहि विधि होवत सेवार, चौथे दोव छवी अनुहार॥ २१॥
पचम मोर पिच्छ ज्यो होत, छठई फूल सरसौं की ज्योति।
सपतम मोरथूथ का रङ्ग, अष्टम चास पिच्छ सम भग॥ २२॥

१ हरित, २ रूपनग

आठौ छाया कहि वनाये, पंच रत्न यातै ठहराय।
यामै च्यारौ वर्ण विवेक, छाया भेद करि तिहि छेक ॥ २३ ॥
जिहि पन्नहि नीली ह्वै छाय, कृष्ण कांति तामै झरकाय।
थूथा रंग समानैं रंग, नील स्याम मरकत कह्यो चंग ॥ २४ ॥
पन्नो हरित स्वेत बनि रह्यौ, सरस पत्र सम वनकजु कह्यौ।
स्यामल सेत कहत तिहि नाम, और कहा ढूढ़त यह ठाम ॥ २५ ॥
शुक पिछ सम छाया तोइ, यातै[1] सुवरण कांतिज होइ।
पीत नील पन्नो तेहि जानि, जाति तीसरी यह ठहरानी ॥ २६ ॥
हरि वर्ण रेखा तनि नही, चिकनाई दीसति घृत सही।
तनक तनक सेवा रस नूर, रक्त नील पन्नो गुन पूर ॥२७॥
यही भाँति पन्नो गुन भूर, नर पावत पुन्यह अंकूर।
याकौ नाम पुरातन कहै, रतन कांकणी गुरु वच कहै ॥२८॥
चक्रवर्त्ति कंठन में हुतौ, कारन हीति यह जुतौ।
तउ सकल गुन रंजक सार, पै दीसति नरपति भण्डार ॥२६॥
कोटि सुवर्ण लहियइ कहाँ, विष थावर जंगम नहीं तहाँ।
पद्‌मराग मोल जु मुनि कह्यौ, ताहि भाँति पन्नो पुनि ग्रह्यौ ॥३०॥
च्यारि भाँति पन्ना की जाति, गरूड़ोद्‌गार प्रथम विख्यात।
इन्द्रगोप दूजो यह भेद, तीजौ वंश पत्र नहीं खेद ॥३१॥
थोथा चोथा जाति बखानि, इन च्यारन सुनीय मुनि बांनि।
थावर विष जंगम मनि सुद्ध, मेटत यामै नाहि विरुद्ध ॥३२॥
जल पईइं ताकौ जु पखारि, विष टारत मुनि वय अनुहारी।
पद्‌मराग को च्यार प्रकार, मोल धर्‌यौ तिहिं इनहि विचार ॥३३॥

---

१ यामैं

अडिल्ल—काति पिंड विस्तार विचछन लछना।
शुक पंखनि सम रूप मध्यगत पछना॥
वातै सेतह स्याम अधिक दे वाहि कौ।
दरवन कीजै ढील जु लीजै ताहि कौ॥३४॥
फूल सरीस सुरीत[१] कहौ पन्नौ।
मोल एक शत वाधि दशौ मो लेसि लै।
पांच यवन कौ मान ताहि मत पंच की।
कीमति कीजै तान वानि लहि साच की॥३५॥
इहि विधि यव का वाढि वढावे द्रव्य कौ।
बुद्धवन्त कहि देइ सदा गुन दिव्य कौ॥
आठ यवनि के मानि कबहु जो पाइयइ।
साठि सहस परि च्यारि महस ठहराइयई॥३६॥
दोहा—गरुडोदगारउ ए रमनि, लेई धरै कोउ हाथि।
लछन पूरन गुन सकल, विप वल नहीं तिहि साथि॥३७॥
पुनि लछमी लीला चढत, ताही ते मुनिराज।
गरुडोद्गार सरस कह्यौ, मरकत च्यारं हौ साकि॥३८॥
जो सदोप मानक करहि, मोल रत्नविद ऊन।
सो मरकत हू कहत, अधिक करन कहौ कौन॥३९॥
जामैं होइ विचार चित, पन्नो सुद्ध असुद्ध।
ताहि घसत पाथर परनि, भजत नाहि अविरुद्ध॥४०॥

१—सरीत, सरीप

ज्यौं अनेक रंगनि बन्यौ, पन्नो होत जु हीन।
ताकौ देवत पंचशत, मन मत करहु मलीन ॥४१॥
होत आध शतपत्र छवि, मोल मुनि की वाच।
ताहि लेहु ठहराइ तुम, मुनि वच गिनइ साच ॥४२॥
गरुड़ोद्गार सदा सरस, इन्द्रगोप इह दोउ।
एह घटि पईयत नृप घरहि, कहौ इक होवत कोउ ॥४३॥

इति मरकत व्यवहारो पंचमो वर्ग

अथ उपरत्न व्यवहारो निरूप्यते—

परम पुरुष परमातमा अनहद अगम अनन्त।
नमन ताहि करि कै कहौ, और रत्न विरतन्त ॥१॥
महारत्न पांचौ कहै, अब उपरत्न बखानि।
कहौ सवै मुनि नृपनकौ, इह अगस्ति मुनि वानि ॥२॥
हीरा मोती पद्म रूचि, नीली मरकत पांच।
च्यारौ रत्न उपरि कहत, होवत सांच ही सांच ॥३॥

सो०—गोमेदक पुकराग, कहत लसनीयौ तीसरौ।
अरू प्रवाल महाभाग, चारि जाति उपरत्न यह ॥४॥

दो०—फुनि फाटिक पंचम रहत, कनक कांति अरू लीन।
घन रूचि सौगंधिक सुन्यौ, कहत कहा करि ढील ॥५॥
गोमेदक तासौ कहत, जो गोमूत समान।
अति निर्मल भारी बन्यौ, चिकनाई जुति दान ॥६॥

पुनि उज्जल पीरी तनक, भनक होत बहुमूल ।
वरण भेद च्यारौ वरन, प्रगट करौ हो जिनि भूल ॥७॥

चौ०—सेत काति ब्राह्मण तनु भन्यौ, रक्त वर्ण छत्री यह वन्यौ ।
पीयरी भनक कहावे वैस, शूद्र श्याम छवि कहत विसेस ॥८॥

गोमेदक अधिकार सम्पूर्ण

अथ पुक्खराग कथन—

दो० पुष्कराग उपजत तहाँ, जहाँ देस कलहत्थ ।
पीत वर्ण तामे अधिक, यामे नाहि अकत्थ ॥६॥
सिंहल देश तहा वन्यो, पिंगल तनु पुखराग ।
सणी पुहप तनु रग अथ, निरमल काति पराग ॥१०॥
चिकनाई कुअरौ तनक, दोप रहित गुन पोप ।
ताहि धरत अरचा करत, ता घर लछमी घोप ॥११॥
पुत्र लहि गुरु दुष्टता, पीर न ताहि स ग्यान ।
जग मे सोई सराहीयै, होवत नृप बहुमान ॥१२॥

इति पुखराग । अथ वैडूर्य लहसुणीयौ कहतु है —

दो०—म्लेच्छ[1] खण्ड के मध्य जहा, पेन[2] नाम अग एक ।
ताहि निकट खानिज वनी, ताकौ रग विवेक ॥१३॥
सिखी कठ सम रग जिहि, सधि सूत्र तिहि साच ।
वन्हि दीप्ति भारी सरस, इह मुनीस मुख ववाच ॥१४॥
कर्कर देश आगर सुनहौ, होवत पीयरी भास ।
सूत्र शुद्ध जो होइ तिहि, ले मनि धरहु उल्लास ॥१५॥

१—म्लेछ । २—स्पेन ।

दीपति जो अंगार द्युति, अंधीयारी निसि मांझि।
क्षेत्र सुद्ध वैडूर्य तिहि, कर्कोद गहि सांझि ॥१६॥
होत विडाल नयन सम, मध्य सूत्र गत देखि।
पुनि लहसुनि रुचि देखियतु, मध्य नेत्र सु विशेष ॥१७॥
इनि दोउनि उत्तम कहत, पुनि कठिनाई अंग।
चिकनाइ झरकत तनक, निरमल तालि संग ॥१८॥
मोल करहो मतिमान पुनि, देश काल ठहराइ।
लहसुनीया विधि यह कही, मूंगा कहत बनाय ॥१९॥

अथ परिवारि ( प्रवाल ) कहतु है—

दो०—दिशि पश्चिम लवनोद तहा, हेमकंदला सेल।
रहत वारि मध्यग सदा, ता कूलनकी एल ॥२०॥
तहा मूङ्गा की खानि है, रंग दुपहरी फूल।
पुनि सिंदूर समालि छवि, दास्यो पुहपनुकूल ॥२१॥
पुनि जावक रंग जु गहे, होवत इह छवि मान।
होत कठिन कीटन रहत, सो कहुं सुन्दर जान ॥२२॥

प्रवाल समास

अथ चारो उपरत्न की महिमा कहतु हैं :—

चो०—गोमेदक परवारी होइ, रूपा मुइरी मूल जु होइ।
लहसुनीया पुखरागन मूल, सुवरन मुद्रा करि सम तोल ॥२४॥
मंद वुद्धि नर समुझन काजि, पंच रत्न मोल जु कहो सांझि।
हीरा मोती उज्जल कहै, मानिक छवि लाली ले गहै ॥२५॥

नील श्याम रंगनि जानीउ, पन्ना नीली छवि ठानीइ।
सेत पीयरी छवि गोमेद, पुखराज पीयरी छवि भेउ ॥२६॥
लहसुनी हारित छवि लेत, लहसुन रंग कहत हित हेत।
परवारन छवि कहिं सिंदूर, रंग कहत यह नाहि न कूर ॥२७॥
कही परीक्षा यह मुनिराय, मोल कहत याते ठहराय।
हस्त समस्या वस्त्रनि करौ, गुपत मोल यह मुखि जिनि उचरौ ॥२८॥
देश काल गाहक गुन देखि, व्यापारी व्यवहार विशेषि।
करत मोल सोउ जस लहै, इह विधि सीख मुनीसर कहै ॥२६॥
इतनै नव रत्न की परीक्षा भइ। आगे नवग्रह के रत्न कहतु है।

चौ०—पद्मराग रवि मनि जानीयइ, चन्द्ररत्न मोतिन ठानीयइ।
मंगल मूगा स्वामी कह्यौ, बुध पन्ना सामी मनि गह्यौ ॥३०॥
देव गुरू पुखरागन मिती, शुक्ररत्न हीरा यह थिती।
नील मन्द की कहीयइ सही, राहु रत्न गोमेदक लही ॥३१॥
केतु कहत लहसुनीया मुनि, इह भातिन मुनि मुखतें सुनो।
अब आकर कहत मुनि लेहु, दिसि कहीइ तिहा तिहि जरि देहु ॥३०॥
सूर्ज परि[1]वर्तुल करि लेहु, च्यार कोण चद्रहि धरि देहि।
घर त्रिकोण मंगल ठहराय, शशि सुत नागरि पत्र ठहराय ॥३३॥
पंच कौण घर गुरु कौ करे, शुक्र आठ कोणो ले धरै।
शनि घर करि शकटनि आकार, सूप समौ घर राहु विचार ॥३४॥
केतु ठौर ध्वज के अनुमान, यह घर करि मुनि वच ठहरान।
वर्त्तुल सुन्दर करि सुन्दरी, ता नर पहुची कर पै धरी ॥३५॥

१—धरि।

उच्च राशि अंश शनि ग्रहहोइ, उदयवंत अपनी द्युति जोइ।
फल दायक लायक तिहि काल, जरीयै भरीयै घर बहुमाल ॥३६॥
मेख राशि दश अंसनि सूर, वृख के तीन अंश शशि सूर।
भौम मकर अब वीस प्रमान, कन्यागन पनरह बुध मान ॥३७॥
करक अरु पंचम गुरू उच्च, शुक्र मीन सतवीस[1] समुच्च।
तुलहि शनीसर वीस हि अंस, राहु मिथुन बोलत मुनि वंश ॥३८॥
केतु कहत मुनि राहु सरूप, इहि विधि सहि धि लेहु सुखभूप।
इन विधि नव ग्रह जरि लीजीइ, जतना आपनैं करि कीजीइ ॥३९॥
प्रथम एक वर्त्तुल आकार, घर कीजे ता मध्य विचार।
कहत अगस्ति मुनि क्रम जानि, यह[2] सरूप वनाइ सुठानि ॥४०॥
दिसि पूरवतै अनुक्रम लीयैं, सृष्टि पंथ मन अन्तर कीय।
जरि दीजै निज सनुमुख हीर, इह पूरव जानहु तुम धीर ॥४१॥
अग्नि कूँण मोतिन ले धरौ, यामै कछु धोषा जिनि करौ[3]।
दिशि दछन मूंगा ले धरि, नैरति[4] गोमेदक तहां जरी ॥४२॥
नील रत्न पश्चिम गिनि लाग, ताहि धरत उधरत यश भाग।
वायु कोन लहसुनौ देहु, फल उत्तम ताकौ गिनी लेहु ॥४३॥
पुखराग उत्तर हि भलौ, पन्ना ईश कौन ले मिलौ।
मानिक मध्य सबहि ठहरात, यही भांति मुनि मुख की वात ॥४४॥

कौन समय जरीइ ताको—

दो०—शुभ मुहरत शुभ लगन दिन, उदयवन्त जो होइ।
ताकौं जरीय जुगति सौं, फल उत्तम कर सोइ ॥४५॥

१—सततीस। २—घर। ३—धरौ। ४—नैरनि।

अथ फल कथन—

सुघर पुरूप याकों जो धरै, ताहीं सुखी निहचै यह करैं।
राज्यमान लछमी ह्वै घनी, निहचै रहत ताहि घरि वनी ॥४६॥
लोक सकल तिहि देवत मान, सुखी होत गुरु मुख यह ग्यान।
इह नवरत्न विचार जु भयौ, कहत अवै मुनि इनतैं नयौ ॥ ४७ ॥

इति उपरत्न मोल्य वर्णन नाम षष्टो वर्ग

अथ नाना प्रकार के रत्नकौं विचार कथन —

प्रणव नमति मनि आनि पुनि, गुरु मुख आगम पाय।
मुनि अगस्ति मग दिढ गहै, आगै कहौं वनाय ॥ १ ॥
व्यास अगस्ति वराह अरु, रिषी सवै मिली एक।
रत्न उदधि मथि यह कहै, ग्यान मथान विवेक ॥ २ ॥
साठि नाम सुनि सुघर नर, कहौं पुराण प्रमाण।
ताहि समुझि नृप मान लहि, होत अग्यान सयान ॥३॥

कवित्त छप्पय—पदमराग[1] पुसराग[2] मिन हौ पनौ[3] करकेतन[4]
वज्र[5] अरु वैडूर्य[6] काति शशि[7] सूरज[8] मति भनि।
नवम कह्यौ जलकंत[9] नील[10] महानील जु ठान्यौ[11] ॥
इन्द्रनील[12] ज्वरहार[13] रोग हार[14] सुगुन पिछान्यौ ॥
विभवक[15] विपहर[16] शूलहर[17] शत्रुहरन[18] पुत राग कर[19]
लोहित[20] रुचक[21] मसारगल[22] हम गर्भ[23] विद्रुम[24] विभर[25]
अजन[26] अक[27] अरिष्ट[28] शुद्ध मुगता[29] श्रीकातह[30]
शिवकर[31] शिवकात[32] हो ही प्रिय करत तह[33]
कही भद्रक भ्रात[34] आन आभंकर जान हो
चद्रप्रभमित्त[35] आनि सुपरि सागरप्रभ[36] ठान हो

सुंदर अशोक[३७] कौस्तुभ[३८] अपर प्रभानाथ[३९] वीतशोक[४०] यहि
सोगंध[४१] रत्न गंगोद कहि[४२] अपराजित[४४] कोटि यहि ॥ ५ ॥

चो०—पुलक[४५] प्रभंकर[४६] अरु शोभाग,[४७]
सुभग[४८] धृतिकर[४९] पुष्टिकर[५०] लाग।
ज्योति सार[५१] गुण माल[५२] वखाणि,
सेतरुची[५३] हंस माल[५४] प्रमाण ॥६॥

अंशुमालि[५५] पुनि देवानंद,[५६] खीर तेल फाटिक द्युति चंद।
मणि त्रिधा अरु गरुड़ोद्गार, चिंतामणि मिलि साठि प्रकार ॥ ७ ॥

अथ इन साठि रत्नकी जातिन मांझि काहू काहू रत्न की प्रसिद्धि है ताको लछन कहतु है :—प्रथम स्फटिक की जाति के च्यार नाम को दोहरा

सूर्यकांति शशिकांति दोइ, हंसगर्भ जलकांत।
इन च्यारन के गुण कहत, मुनि वच गहि निभ्रांति ॥८॥

चंद्रकांत गुण कथन :—

ग्रीषम रति नर कोइ, होइ अटवी पर्यौ,
लग्यो ताहि तन ताप तिसायौ तिहा अर्यौ।
चंद्रकांति ढिग होइ धरै मुख मांझि को,
मिटे ताहि तन ताप करै यह सांझि को ॥ ९ ॥

सूर्यकांति गुन कथन :—

अडिल—सूर्यकांति मनि लेइ धरौ रवि तापमौ।
ताके नीचे ठानि गहै कर आपनौ ॥
रुई अति सुचि रूप तलै धरि ऊपनी।
झरति अगनि तिहि मांझि तुरत ऊठत जली ॥ १० ॥

अथ जलकांत परीक्षा —

जहाँ अगाध जल होइ, तहा इक वाम ल।
ताकै मुख जलकात लगायो नां चलै।
ता वशन तुम लेइ घर हो, जीव वीच सो।
जाइ लगै तिहि अग्र मगन है कीच सो॥ ११॥
फटै वारि चिहु ओर कोर न्यारौं गहै।
दीसत भूमि सरूप भूप त्यौं कहतु है।
होवत यह बहु मोल तोल याको कहा।
कहीये ल्हीयहि याहि होत पुण्य जु महा॥१२॥

जलकांत भयो चौथो हंसगर्भ कहतु है।

हंसगर्भ जल मध्य सोधि तिहि लीजोइ
विप धतूरक व्याल श्याल तिहि दीजीइ
थावर जगम दोऊ कोउ लोपत नही।
यह मुनि मुख की वानि जानि हम फौ कही॥ १३॥

अथ परीछा लछन —

चौ०—पीरोजा जौ पीयरे रंग, निर्मल दीठि करत तिहि संगि।
भाग्य जगत अरु भजत दरिद, वढत प्रताप करत रिपु रिद॥ १४॥
रक्त वर्ण पीरोजा वन्यौ, ताहि धरत फल मुनि मुख मुन्यौ।
वसीकरण या सम नही आन, याहि धरौ मनि धरि गुर ग्यान॥१५॥
स्याम रंग पीरोज प्रमान, ताहि धरत विप नाहि निदान।
सर्पादिक विप अमृत पीयइ, सो नर अलप आयु बहु जीयइ॥१६॥

अथ चिंतामनि लछन—

हीरा कांति समान दुति, दोप रहित निज अंग।
षटकौनो हरवौ तिरत, टांक सवा सुभ रंग॥ १७॥
या परि चिंतामनि रहै, तीन सांझि तिहि ठौर।
अरचा करि फल लीजीयइ, औरन की कहा दौर॥ १८॥

इति सप्तमो वर्गः

अथ मणि व्यवहारो निरूप्यते :—

अनेक रूप अनंत गुन, चिदानंद चिद्रूप।
भय भंजन गंजन अरी, रंजन सकल सरूप॥ १॥
ताहि नमनि करके कहतु, मनि के भेद विचित्र।
याके रूप गुन सुनत, लहत भूप वर मित्र॥ २॥
कौनौ कही कौन्यौ सुनी, कहाँ वनी तिहि भाँति।
कहत सुनत सज्जन वरन, आनंद अति उपजात॥ ३॥
ईश कहत उमया सुनत, तिहि भांति तिन ग्रहि पंथ।
भापा मग ढिग आनियह, ग्रंथ जानि पुनि ग्रंथ॥ ४॥
ईश कहत इक दिन गयौ, ब्रह्मा लीय जु साथि।
सुनि सुन्दर रेवा तटहि, तीर्थ शुक्र मग हाथि॥ ५॥
रतन पहार तहा रहै, कहै ता माग सु इंद्र।
इंद्रहि ठयौ नयौ जु यह, मनुज ताप हर चंद॥ ६॥
याके दर्शन ते सकल, पाप मुक्त ह्वै लोगु।
रोगी रोग विमुक्त ह्वै, गत संशय गत लोगु॥ ७॥

केइ हरै केते ह्वै लाल, के दामिनि सुम रुचि सुविसाल।
के पिकलोचन छाया बने, ए सबहिन के गुन यौं सुनै ॥२९॥
करि बाधत कोउ नर राज, भूत प्रेत व्यंतर सब भाजि।
जात और पीरा हि टरैं, पृथिवीपति प्रीति जु बहु करै ॥३०॥
नाना रंग धरत तन माभि, नाना रेखन की तहा झाँकि।
विंदु अनेक परे तनु कहो, नाग दर्प हर ताहिज लह्यौ ॥३१॥
लाभकरन दुपहरन जु सुन्यौं, हम अपनी रुचि ताकौ बन्यौं।
कहत ईश जग सुख के काजि, सबै उपद्रव टरत अकाज ॥३२॥
नील वर्ण सुन्दर तन भयो, विंदु पाँच गुन ताकौ ठयौ।
निरमल अग छाय तिहि लाल, घृत गरुड सुन कहौं अनआल ॥३३
जो सिंदूर छाय तन गहैं, रेखा सुन्दर ता महि रहै।
कुरन वण कछु लीये सरूप, टारत विप अमृत गुन रूप ॥३४॥
कारी रग धरत मनि कोई, नाना विधि रेखा बहु होई।
विंदु भाँति भाँतिन के बने, ज्वर नाशन गुन ताकौ गिनै ॥३५॥
पीयरी छाया लेत अनूप, रेखा ह्वै ता मध्य सरूप।
सेत विंदु तिहि मध्यहिं परे, विछु विप उत्तर कहा डरै ॥३६॥
इन्द्रनील सम याकी सोभ, सेत पीत गुन रेखा थोभ।
नेत्र रोग टारत यह शूल, जल पीवत ताकौ जिनि भूलि ॥३७॥

सेत पीत रेखा बनी, हरित वर्न तम छाय।
ताकौं जलपान जु कीजीइ, विप सब देत बहाय ॥३८॥
गिही वन पीयरी तन, गज नयन सम तात।
सेत विंदु ता मध्य गत, मिटत अजीरन पात ॥३९॥

लाली आधे तनि लीइ, अर्द्ध रहत पुनि श्याम।
रक्त शूल चख हर, कह्यो ईस गुन धाम ॥४०॥
निरमल स्फाटिक सो वर्न्यौ, तनक श्याम कछु लाल।
विष वीछू काटत पुरत, मेटत तनु दुख लाल ॥४१॥
अर्द्ध कृश्न पुनि अर्द्धमहि, लाली उजरी छाय।
तनक परत सब विप हरत, कहत ईश ठहराय ॥४२॥
रक्त देह पुनि रेख तहाँ, रक्त बनी शुभ छाय।
भमर परत ता मध्य यह, गरुड नाम ठहराय ॥४३॥
यातैं सर्प रहै सदा, और विषनि कहा बात।
सूर उदय तम ना रहत, गुन यह कहीयत भ्रात ॥४४॥
पीत अंग पीयरी परी, रेख रक्त पुनि ताहि।
सकल रोगहर जानीयै, मृगनयनी मन मांहि ॥४५॥
पीयरे तन कारी परत, रेखा विंदुअन लेख।
मेटत विष अहिराज को, औरन कोन विशेप ॥४६॥
कूष्मांडी फूलन भनक, तामें विंदु अनेक।
रोग सकल नयनां हरत, यह गुन याकी टेक ॥४७॥
रक्तवर्ण बहु विंदु युत, तेज पुंज तिहि देह।
ए सब विषनासन कहौ, यामैं कहा संदेह ॥४८॥
विंदुनाभ यह नाम भनि, महा तेज तिहि मांझि।
कृश्न विंदु भूपित सकल, रोग हरन गुन सांझि ॥४९॥
फल आमरन समान रुचि, ता महि कारे विंदु।
सोई पुत्र सुख देन तुम, कुल कुमुदन कौ इन्दु ॥५०॥

दाख्योपुहप समान द्युति, कृस्न विंदु कन आन।
सो सोभाग्य करै प्रिया, यह हर वच परमान ॥५१॥
कुंद फूल सम मनि वन्यौ, वन्यौ वृत आकार।
सो विप मर्दन जानीयई, हर वचननि अनुहार ॥५२॥
छागज नेत्राकार मनि, मजारी भय नाभ।
गरूड तेज सम तेज है, पूजत पईयत लाभ ॥५३॥
मनि मयूर चित्र जु वन्यौ, कछु यक स्पाटिक ज्योति।
सो सब राजा ताहि कै, मन वंछित फल होत ॥५४॥
मनि शुक पिछ समान है, सेत विंदु तिहि माझि।
विघन कोरि मेटत मनि, अरि करि सकय न गांजि ॥५५॥
पारद वर्ण समान रुचि, ता महि उजरी रेख।
आयु वढत पामिय चढत, या महि मीन न मेख ॥५६॥
सकल वर्ण या रत्न महि, नाना रेख सरूप।
अर्थ विविध पर देत सो, मान देत वर भूप ॥५७॥
विविध रूप धर विविध मनि, दीसत है जग माहि।
ते सव गरुड समान तू, विपमटेक गिनी ताहि ॥५८॥
उदर मध्य उजरी भनक, कृश्न वर्ण तिहि पीठ।
सर्प सरूप वन्यौं सरस, विप नाशत दृग दीठि ॥५९॥
सुनि उमया ईस जु कहत, यहै रत्न कीपा वात।
हम हौ कहीं तुम हौ सुनी, यही भाँति ठहरात ॥६०॥

यही मणि विचार—

दो०—मैडक मनि अरु मनुज मनि, सर्पन की मन जानि
ए तीनो की जाति गुन, कहतु हमैं जु वखानि ॥६१॥

मांटक मनि लछन—

चौ० हरित वर्ण अरु होत त्रिकोण, सिंघारन आकारन और।
जेत बहुत गुंजा त्रिहि मांन, सोई मेंडक मनि परिमान ॥६२॥

ताकौ फल कहतु है—

या घरि मेंडक मस्तक वनी, मनि होवत सो नर ह्वै धनी।
धन विलसत नरपति दै मान, वर अधिकार न खण्डत आन॥६३॥

अथ सर्प्पमनि लछन कहतु है—

कजल सामल तनु जिहि रूप, अरु वर्त्तुल आकार अनूप।
तेजवन्त दर्प्पन अनुहार, तामै प्रतिबिंबत आकार ॥६४॥
तोल पाँच गुंजा तीहि होत, कठिनाई गुन अधिक उदोत।
वासिग कुलछैत्री द्वै नाग, ताके सिर उपजत यह त्याग ॥६५॥

ताकौ गुन कहतु हैं—

इन है सर्पन को विष नसै, जल पखारि पीवत सुख लसै।
कबहूँ कंठ बन्ध, तिहि भयौ, जल नहि उगरत तिहि यह कयौ ॥६६॥
सर्प डंक ऊपरि मनि धरो, लगि ताहि तूँवी परि खरो।
उतरि बिप पीवत नर सोई, विष टारन यह और न होई ॥६७॥
पाछै धरीय भाजन भरी, उतरि परत पय मांझि जु हरी।
होत नील छवि पय जानीयइ, जल पखारि निज घरि आनियै॥

नरमनि विचार—

कोउ उत्तम नर जो होइ, ताके मस्तक उतपति लोइ।
चोकोनी ह्वै पांडुर रंग, पीत छाय ताके तनि संग ॥६९॥

च्यार गुंज सम ताकी तोल, वस्तु अनोपम होत अमोल।
याके ढिग यह रहत सग्यान, सो नर पूजा लहत सयान ॥७०॥
सोऊ भाग्य अधिक नर कह्यो सो प्रधान नर शास्त्र लह्यौ।
तिहि रण माहि न जीतिहि कोई, जहाँ विवाद तहा विजयी होई ॥७१॥
अग्नि जात रहै न लगै घाउ, यह नरमनि फल को कहि दाऊ।
पढै गुनै सो होई सग्यान, सुनत नराधिप देत मान ॥७२॥
रत्न जाति पाछै यूं कही, ताको रासन की विधि यही।
सहज बन्यौ त्यौ ही राखिवौ, घाट करन घसिवौ घासिवौ ॥७३॥
कब हौ लोह न घसीयई सोई, स्याम रतन छेदन फल सोई।
घरन मठारत गुनकी हानि, ग्यान विशारद मुनिकी वानी॥७४॥
पुन अगस्ति मुनि कहत है—
हम ही तुम सौ यह सुनो, रत्नपरीछा जिहि विधि बनी।
भाग्यवन्त नरके इह हेत, करत परीछा गहि सकेत ॥७५॥
पठत सुनत याको धरि ग्यान, ताको देवत नरपति मान।
करत निरन्तर यो अभ्यास, लछमी ता घर पूरन आस ॥७६॥
जस जग मे ताको विस्तरै, रत्न विविध ताके घरि भरै।
यामे कछुअन जानहो कूर, रहत रिद्ध घरि होत सनूर ॥७७॥
अथ ग्रथालकार कथन—

अडिल्ल—मुनि अगस्ति वच मानि कह्यो यह रत्न की।
वात सवै गुन जानि आनि मनि यत्न की॥
भाषा को सुख पाठ ठाठ सज्जन गहै।
यह मो मति अनुहार सार यामे कहै ॥७८॥

अति सरूप गुण धाम काम आकृति बन्यौ।
याकौ यश कैलास कास विकसित सुन्यौ[1] ॥
चन्द्र किरण मुगतानि वानि तिहि जग फिरै।
आन नहि कोऊ जोरि होरि कहौ क्यों करै ॥७६॥

छप्पइ—विद्या विनय विवेक विभो वानी विधि ग्याता।
जानत सकल विचार सार शास्त्रन रस श्रोता ॥
भीमसाहि कुलभान साहि संकर शुभ लछन।
पढ़त गुणत दिनरयन विविध गुन जानि विचछन ॥
कुल दीपक जीपक अरीय भरीय लछि भण्डार जिहि।
होहि रत्न व्यवहार रस इह प्रारथना कीन तिहि ॥८०॥

दो०—ता कारन कीनौ अलप, ग्रन्थजु मो मति मानि।
सज्जन सुनि सुध कीजीयउ, जहाँ घट मात्र जानि ॥८१॥
अंचल गछपति श्रीअमर, - सागरसूरि सुजान।
ताके पछि वाचक रतन, - शेखर इतिऽनिधान ॥८२॥
तिनि कीनी भाषा सरस, पढ़त होत बहुमान।
प्रथम लेख सुन्दर लिख्यौ, विबुध कपूर सग्यांन ॥८३॥
रवि रशि मंडल मेरु महि, जौ लौ हूअ आकाश।
पढ़ै सो तौ लुं थिर लहै, लीला लछि विलास ॥८४॥

इति श्री वाचक रत्नशेखर विरचिते रत्न व्यवहारो सारे
श्री मच्छ्री शंकरदास प्रियेण मणि व्यवहारो नामाष्टमो वर्ग

इति रत्न परीक्षा ग्रन्थ सम्पूर्ण

पन्ना परम निधान, पास जब लगै हीरा
मुक्ताहल प्रवाल, गुणहि गोमेदक हीरा
लाला लाले लख्य फेर बहु मोल लसणीया
पुखराज को शोभ, ताहि कूँमूल नहसणीया।
मत नायक माणक मुदै
कुंदन बारह बान युत ए नव धरहि प्रति उदै॥१॥

अलमास हीरा[१], आकून माणक[२] जमरौत पन्ना[३] स्याह आकून लीला[४] मलवारी मूंगा[५] इंनरहुल लसणीया[६] जरदे आकून पुखराज[७]

हीरे की जाति—ब्राह्मण, क्षत्री, वैश्य, शूद्र

रङ्ग पाच हीरा[१] पुखराज[२] दतला[३] तुलमरी

पुखराज की जात—जरद[१] सोनेला[२] आंनेला[३] कर्कनन[४]

लसणीये की जात – लसणीया पुराणा[१] लसणीया नया[२] गादना

लसणीया क्षेत्र—कनक क्षेत्र[४] धुक्षेत्र[२] पुखराज क्षेत्र[३]

माणक जात—माणक[१] कंडा[२] नरम[३] तनजावरी[४]

पन्ना की जात—पन्ना[१] पुराना पन्ना[२] पनगम[३]

पीरोजा जात—नेसावरी[१] भसमी[२] मोहगीया[३]

अमनी जात—हप्सानी[१] आकूदी[२] सरवती[३] खभाइती[४]

हीरा[१] माणक[२] मोती[३] पन्ना[४] लीला[५] मूगा[६] गोमेदक[७] लसणीया[८] पुखराज[९] लाल[१०] पीरोजा[११] एमनी[१२] कर्केतन[१३] वेडूर्य[१४] चंद्रकति[१५] सूर्यकति[१६] जलकत[१७] नील[१८] महानील[१९] इन्द्रनील[२०] लोहितह[२१] रूचक[२२] मसारगल[२३] हसगर्भ[२४] विद्रुम[२५] विपर[२६]

हिरण्यगर्भ[२७] अंजन[२८] अंक[२९] अरिष्ट[३०] श्रीकांत[३१] शिवकर[३२] शिवकंत[३६] कौस्तभ[३४] प्रभानाथ[३५] वीतशोक[३६] सौगंधकरत्न[३७] गंगोद[३८] पुलकित[३९] प्रभंकर[४०] ज्योतिसार[४१] गुणमाल[४२] सेतरूची[४३] हंसमाल[४४] अंशुमालि[४५] हकाक[४६] दाहिण फिरङ्ग[४७] पारस[४८] मरकत[४९] सलेमानी[५०] संगइशेम[५१] संगकपूरी[५२] कपूरजटी[५३] कपूर[५४] पचगम[५५] वाफेल[५६] फिटक[५७] फिटक वुलोचा[५८] दंतला[५९] तुलमरी[६०] सोनेला[६१] धोनेला[६२] नावग[६३] विलोर[६४] लालडा[६५] पटोलीया[६६] मुसका[६७] लाजवरङ्ग[६८] हसानी[६९] जवनीया[७०] गोदंता[७१] तनजावरी[७२] नेसावरी[७३] असमा[७४] चूना[७५] वावागोरी[७६] गोमरली[७७] जवरजद[७८] संगमरगज[७९]

---

# परिशिष्ट (१)

॥ अथ नवरत्न की परीक्षा लिख्यते ॥

१—माणक रंग लाल श्री सूर्जजी को रतन ॥ असल पुराणी खाण घाट कुतबी तलफसार वीस विश्वा रङ्ग रत्ती एकरो होवै तो मोल रुपीया पांचसै पावै आगे सवाई तोल अर दूणो मोल पावइ ॥ १ ॥

२—मोती श्री चन्द्रमाजी रो रतन रंग सुफेत । असल पूतली पडतौ दाणो रती सवा रो होय तो रुपीया सौ १०० रो होय आगे सवायो तोल दूणो मोल जाणवो ॥२॥

३—मूँगो रंग लाल बीड़बन्ध मंगलजी को रतन दृक्षण देश में उत्पन्न मासै १ रो असल रंग होय वेऐब होय ॥३॥

४—पन्नो रंग हस्यो बीड़दार असल पुराणी खाण रत्ती १ रो घाट कुतबी तलफसार वीस विश्वा रंग होवै तो रुपीया २००) रो जाणवौ। आगे सवायो तोल दूणो मोल। श्री बुध देवता को रतनः ॥४॥

५—पुखराज रंग जरद तथा सुपेत श्री वृहस्पत देवता को रतन असल पुराणी खाण रती वीस रो होय तो रुपीया पांच सौ री कीमत पावै पछै सवायो तोल दूणो मोल जाणवौ ॥ ५ ॥

६—हीरो रंग सुपेत असल गंगाजली घाट कुतबी शुक्र देवता को रतन। रती दोय होवै तो रुपीया हजार एक मोल पावै ॥ ६ ॥

७—नीलम रग नीलो अळसी रा फूल के रग श्री शनीसर जी को रतन। असल पुराणी खाण घाट कुनवी रती पाच री होवें तो वेजरम वेऐव तो दाम रुपीया पाचसै मोल पावें॥ पछे सवाइ तोळ दूणो मोल जाणवो ॥

८—गुमदक रग गुडीया श्री राहु देवता को रतन वीडदार

६—लसनीयो रंग जरद अथा सीहीमायल केत, देवता को रतन जात तीन कनखेत १ धुमकेत २ कृष्णकेत ३ कनरुकेत रंग जरद १ धूमकेत धूम्रवर्ण २ कृष्णकेत काले वर्ण ३

॥ इति नवरतन नाम सम्पूर्णम् ॥

## परिशिष्ट (२)

### अथ मोहरां री परीक्षा लिख्यते

कैलासगिर पर्वत ऊपरि लीला विलासी महादेवजी बेठा थका सिखर पाषाण लेई ने हाथ सु घसी ने मोहरा कीधा। तिवारे पारवती हठ निग्र करी सकोमल वचने करी महादेवजी ने आप वस करी ने मयणमय कीधो। वलद सारिखो करी किंकर थको करी ने पूछिवा लागी—ए चटा रो कारण किसु? तिवारे महादेवजी पारवती आगे वीहतें थकें मोहरा री परीक्षा कही। श्री गुरुप्रसाद थकी भेद कहीजे छे। मोहरा सघलां री आ परीक्षा छै। "ॐ ह्रीँ श्रीँ सर्व काम फल प्रदायकं कुरु स्वाहा ॥"

वार २१ दूध मन्त्री मोहरो दूध माहै मूंकीजै प्रभाते जोईजै दूध जमै तो लक्षण जोईजै। जिको मोहरो सघळोई सोना रै वर्ण होय, नीली पीली धवली काली राती माहे रेखा होय, तीको नीलकंठ मोहरो कहीजै तीको तीरे राखीजै तो समस्त सम्पदा लक्ष्मी भोगवै। घोड़ा चौपद पामीजै ज्ञान विद्या पामीजै कवीश्वर होय घणी आयु होय १।

जिको मोहरो रूपा सोना रै वरन होय धवली रेखा होय धवला बिंदु होय काला बिंदु होय मिनकी सारिखो होय तिको मोहरो धन धन लाभ दीये, तिण में संदेह नहीं २।

जिको मोहरो पचाया पारा रे वरण होय राता पारा सारिखो होय वरसालेरा इन्द्रधनुष सारिखो होय दोय तथा तीन धवली रेखा होय तिको मोहरो नारायणजी सारिखो कहीजे, तिणा थी सर्व अर्थ सिद्ध होय भलो प्रताप करइ अस्त्री ने वलभ होय सुख दाता होय ३।

जिको मोहरो पांडुर वर्ण होय मांहि धवली रेखा होय मोर पींछ सारिखी मांहें मोज होय तिण थी द्रव्य लाभ होय, ठकुराई घणी होए महाईश्वर धनवंत होय ४।

जिको मोहरो कास्मीर रा दल सरीखो होय ऊजलो होय मांहे नीली रेखा होय काला बिंदु मांहे होय महातेजवंत होय, तिको मणि कहीजे सघलाई काम अर्थ सिद्ध होय मन वंछित फल पूरे ५।

जिको मोहरो पील वर्ण होय धवली माहे रेखा होवे, मणि रे वर्ण सरीखी दस अथवा थोडेरा विंदा होय तिको मोहरो सगला गुणा करि संजुक्त कहीजे। तिण थी वेरी रो नाश होवे, सघला इ रोग नासै ६।

जिको मोहरो पारेवा रा गला सरीखो वर्ण होए, धवला विंदु माहे होवै साप रा गला सरीखी माहे मोज होवै अथवा नोलिया वर्ण सरीखो माहे मोज होवै, तिको मोहरो सुध मणि सारिखो कहीजे तिण थी सवे विप नासै। अफीम वचनाग, सोमलखार, साबू, सिंदूर, प्रमुख विप नासै तिको मोहरो अमोलक कहीजे ७।

जिको मोहरो हिरण रा वर्ण सरीखो महा तेजवंत होवै, हाथी री आंख सरीखी माहे विन्दी होवै अथवा धवली विन्दी होए हाथी री आख रे आकारे होये धवली रेखा विंदी उजली होए तेज करती होए मणि सारिखी विन्दी होवैं तिण थी भली अस्त्री पामीजै घणा दीकरा होवै, अनेक प्रकार रा विप नासै, संग्राम माहे जय होये, शत्रु रो नास होवै, वैरी ने जीपै, घणा प्रकार रा भोग पामीजै चतुरग लक्ष्मी पामीजै, मनवंछित दीए ८।

जिको मोहरो नीली छवि होए अथवा नीला टबका होए, सूर्य ऊगता सारिखो वण छवि होए, अथवा काईक वीजली सारिखो होए विच-विच रूपा सारिखो होए, धवली रेखा होए, मोहरो वाटुलो होय, वाटुला टवका होए तिको मोहरो हाथ

बांधीजै तिइरी प्रसिद्ध घणी भूइं ताइं होए, तिको मोहरो मणि सारिखो कहीजे, तिण थी सघला प्रकार नो विप नासइ द्रव्यवंत होए, दलद्री पिण धनवान होए, समत प्रथवी जगत वसि होए ६

जिको मोहरो चिरमी सारिखो होए विच-विच पंच वरणी रेखा होए विच-विच पंचवर्णा वाटलाविंद होए, सोभायमान तेजवंत होवै, निरमलो होए सहस्रफण शेषनाग रो विष तिण थी उतरैं। वले पूज्यो थको स्वर्ण मणि माणिक मोती दुपद चौपद रो लाभ करे, श्रेष्ठ तिको मणि कहीजै तिको मनुष्य प्रसिद्धवंत होए सिद्धिवंत पुण्यवान होवै तिणरौ मोहरो इसो घरे आवै ॥१०॥

जिको मोहरो पीले वर्ण होए, पांच बिंद होए सोभायमान होए, उजला विंदु वाटुला होऐ तिण थी स्त्री दीकरां रो सोभाग घणो होए ॥११॥

जिको मोहरो हंस रा वर्णा सारिखो होए अथवा हंस रा सारिखी रेखा होए पंचवरणी रेखा होए, घणी रेखा होए पंचवर्णा घणा बिन्दु होए तिण थी ताप तपति जाय समाध होय ॥१२॥

जिको मोहरो सिन्दूर वर्ण सरीखो होए विच धवली रेखा होए, काला बिन्दु विचै होए तिण थी सगला विप नासै ॥१३॥

जिको मोहरो पीले वर्ण होए, विचै वे तथा ४।५ रेखा होए विचै धवला बिन्दु होए तिण थी अजीर्ण मिटै अढारै जातरा विच्छू तणो विष नासै ॥१४॥

जिको मोहरो धवले पीले ही वर्ण होए, इन्द्रधनुप सारिखा नीली एवेही रेखा होए विणथी आव्या रा रोग वेग पाणी विकार पाण छाह मुरछा आस सूल ए रोग जाय ।।१५।।

जिको मोहरो कालो अथवा हर्यो वर्ण होए माहे धवली रेखा होए पीली रेखा होए तिको निकेवल विप रे काम आवै ।।१६।।

जिको मोहरो पीली छाया होए गिहु रे वरणे होए हाथी री आखे सारिखा धवला विन्दु होए, तिको मोहरो लुति रे काम आवै कुलाइन डारो विप नासै अरुचि अजीर्ण आफरो समाधि होए ।।१७।।

जिको मोहरो पच वर्ण होय अने करमाहे भात होय महा तेजवत होय तिण थी निकेवल विप जाय समाधि होय,।।१८।।

जिको मोहरो सूर्य सारिखो ऊजलो होय विच काइ एक राती पीली छाय होय, तिण थी विछु रो विप नासै अने वले घरे सर्व सिद्धि होय ।।१९।।

जिको मोहरो राते वण होय, काइक पीली छाया होय, माहे धवला विन्दु होय अथवा जिको मोहरो चिरमी सारिखो रातो होय माहे विच-विच धवली रेखा होया ३ बिन्दु वले माहे होय अणविधी होय तिको मोहरो जीमणे हाथ वाध्यो होय तो जगत्र पृथ्वी तिण रै वसि होए,।।२०।।

जिको मोहरो हींगलु अथवा चिरमी सरिखो रातो होय विचे पीलें वर्णां होय, ऊपर वले रातो होए जिको मोहरो मणि

कहीजै लोहीठाण सूल आंख री सूल आंखै रोग एता रोग जाय ॥२१॥

जिको मोहरो मजीठ सारिखो रातो होए अथवा मजीठ रा रंग सारिखो होए विच विच नीले वर्ण होवै पंच वर्णा विन्दु होए तिको मोहरो सर्व रोग हरे सर्व काम ऊपर चालै ॥२२॥

जिको मोहरो आधो रातो होए आधो कालो होए मांहे धवली रेखा होए धवलाबिन्दु होए एहवा मोहरा थकी साप रो विस नासै ॥२३॥

जिको मोहरो धूंवा रै वर्ण होए अथवा आभै रे वर्ण होए, तेजवंत होए, पंचवर्णा अथवा बीजाइ प्रकार रा विन्दु होए, तिण थी सगलाई प्रकार रा दोष जाय भूत प्रेत व्यंतर मोगो सीकोतरी शाकनी डाकिनी भोटिंग ए सर्व दोष जाए वले सिद्ध दाता होए ॥२४॥

जिको मोहरो पीले वर्णे होए, मांहि पीली रेखा होए मांहे भल-भल सोभाग मां तेजवंत विन्दु होए तिण थी साप रो विष जाय ॥२५॥

जिको मोहरो पीली छबि होए, विच-विच काले वर्ण होए अथवा पीली रेखा होवै अथवा चिरमी सारिखी वणी राती रेखा होवे तिको मोहरो जिण रे घरे होए दूध गाय रा सुंउंहले ने घरे राखीजै चुपग ऊपर छांटा नाखीजै सर्व रोग जाए शुभसांती होए रोग घरे नावे ॥२६॥

जिको मोहरो रूपा वर्ण होए धवली रेखा होवे तेजवंत मनोहर होए निर्मलो पाणी होए तिको मोहरो ६ गुण करे अमोलक कहीजे मोती समान गुण मोल लहै ॥२७॥

जिको महरो कोहला रा फूल सारिखो वर्ण होए नीली मोल होए भला भला बिन्दु होए तेजवत बिंदु होए तिको मोहरो सर्व व्याधि हरे समस्त विष हरे ॥२८॥

जिको मोहरो ममोलिया सारिखो रातो होए भला प्रकार रा मांहे बिंदु होनइ तेजवंत रूपवंत होए तिको मोहरो सघलाइ प्रकार रा विष नासै ॥२६॥

जिको मोहरो दही सारिखो ऊजलो होए तेजवंत होवै कुकम सारिखी माहे रेखा होए, तिण मध्ये आखे होवै माहे त्रिशूल होए तिको मोहरो शूल रोग हरै पेट दुखतो रहै ॥३०॥

जिको मोहरो तावा रे वर्ण होए, माहे बिन्दु होए ३।४ आवै होवै तेजवंत होए, माहे त्रिकोणा होए तिको मोहरो राजमान करै राजावसि सदा सर्वदा सुखी होए ॥३१॥

॥ इतिश्री ३१ मोहरा री पारिख्या समाप्त ॥

अथ २८ जात रा मोहरा रा नाम लिख्यते —

१ पद्मराग २ पुष्पराग ३ मरकत ४ कर्केतन ५ वज्र ६ वडूर्ज ७ सूर्यकान्त ८ चन्द्रकान्त ६ जलकान्त १० नील ११ महानील १२ इन्द्रनील १३ शूलहर १४ विभवकर १५ रूपमणि १६ गरूडमणि १७ चूनी १८ लोहिताख्य १६ ममारगल्ल २० हंसगर्भ २१ पुलक २२ चिंतामणि २३ खीर २४ गंगोदक २५ मुक्ताफल

२६ रोगहर २७ विद्रुम ( परवालो ) २८ विषहर २९ प्राबुहर ३० मङ्गलरत्न ३१ सोगंधिक रत्न ३२ ज्योतिरस रत्न ३३ अंजन रत्न ३४ सुभग रूप ३५ वैरोचन ३६ आंजन पुलकरत्न ३७ जातिरूप रत्न ३८ अंक रतन ३९ फटिक रतन ४० अरिष्ट रतन ४१ होरो। इति श्री ४१ मोहरा रत्ना रा नाम सम्पूर्णम्

१—तथा दूध नें सन्ध्या रे वखत कोरी तावणी में मोहरो घात जमावै प्रभाते दिन पोहर १ चढ्यां दूधरो रंग जोईजे जो राते वर्ण दूध होव तो रण संग्राम कटक में जीत होए आप रै पास राखीजै १

२—जो दूध काले वर्ण होय तो सरप रो जहर जावै तथा बीजाइ जहर जावै खोल पाइजै २

३—जो दूध पीले वर्ण होय, पीलीयो वाव कमलीवा वाव जाय ३

४—जो दूध वीतरै तो पेट पीड़ा सूल निजर चाख जाय ४

५—जो दूध काच सारिखो होय थण वले तो लाग वाक गोलो छणि जाय ५

६—जो दूध स्त्री रे थण सरीखो होय ओ मोहरो पास राखीजै, राज दरवार में महात्मपणो पांमइ ६

७—जो दूध हस्यो रंग होवै तो ताप तप गमावै ७

इति परीक्षा संपूर्णम्

संवत् १९०३ मिती आषाढ़ शुक्ल पक्षे पंचम्यां तिथौ सूरवासरे लिखितं विक्रमपुरे मगनीरामेन ॥ शुभं भवतु ॥ श्रीरस्तुः ॥

### मोहरा परीक्षा

श्वेत पीत समायुक्ता इन्द्रनील सम द्यु ति ।
अक्षि रोगं च शूल च जल पानात् व्यतोहते १
हरिद्र वर्णो भवेद्यस्तु श्वेत रेखा समन्वित ।
पीत रेखा ममायुक्तो निर्विप शेप विपापहः २
यस्तु गोधूम वर्ण स्यात् गज, नेत्राकृति शुभ ।
श्वेत निन्दु धरो नित्यं भूताजीर्ण विनाशक ३
रक्ताग श्वेत रेख च विन्दुत्रय समन्विर्त ।
अनिद्ध वंधयेद्धस्ते गजवश्य विधायक ४
गज नेत्रा कृतिर्यस्य विडालाक्षि सम प्रभ ।
तार्क्ष्य तेजो महातेज तेजस्वी जन वल्लभ ५

॥ इति मोहरा परीक्षा ॥

## परिशिष्ट ३

### कृत्रिम रत्न

अमेरिका मे प्रकाशित एक रिपोर्ट 'इण्डस्ट्रियल एण्ड इंजिनियरिंग कैमिस्ट्री', मे बताया गया है कि कृत्रिम ढग पर तैयार किये गये नीलम और माणिक के पत्थर प्राकृतिक निलम और माणिक के पत्थरों से अधिक शुद्ध, स्वच्छ, बडे तथा अपनी भौतिक एव विद्युदाणविक विशेपताओं की दृष्टि से अधिक उपयोगी सिद्ध होते हैं।